श्रौर ईश्वर जानता है कि संघर्ष के भयंकर दिनों में भी श्रापके प्रति मेरे मन में कोई कटुता नहीं रही बल्कि स्नेह ही रहा श्रौर यदि मैं श्रापसे लड़ता था तो उसमें क्रोध की बजाय विषाद ही अधिक था। कटुता के बजाय खेद ही था कि नियति हम लोगों से क्यों यह अप्रिय खेल करा रही है? इस संघर्ष में मेरे मन में असहायता श्रौर कर्तव्य-बुद्धि को छोड़कर श्रौर कोई भावना नहीं थी।

'श्रापने श्रौर मैंने एक दूसरे के दिल को काफी दुखाया है, काफी चोटें दी हैं, पर आज हमें सब कुछ भूलकर एक दूसरे को माफ करना चाहिए। 'मरणान्तानि वैराणि'। श्रापके जीवित रहते हुए मैं यदि यह कहने के लिए आपके पास आता तो गलतफहमी होने की सम्भावना थी। पर आज मैं यह श्रापकी श्रात्मा के सम्मुख कहने के लिए आया हूं। आत्मा अमर होती है यह मेरी श्रद्धा है इसलिए मेरा दृढ़ विश्वास है कि मेरी आवाज़ आप तक अवश्य पहुंची होगी श्रौर जिस दिव्य लोक में आप अभी विचरण कर रहे होंगे उसमें तो आप मेरे कुछ कहे-सुने बिना ही मेरी भावना को जान गए होंगे।

'मैं आपको श्रद्धा से अवनत होकर नमस्कार करता हूं श्रौर ईश्वर से प्रार्थना करता हूं कि वह आपकी आत्मा को चिर शान्ति प्रदान करे:

**'यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रे,**
**अस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय।**
**तथा विद्वान् नामरूपाद् विमुक्तः,**
**परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्॥'**

पश्चिम में सूरज डूब रहा था, पर उसकी सुनहरी किरणें अस्त होने के पहले एक बार फिर समाधि को उद्भासित कर उठीं।

धनंजय का चेहरा भी उन किरणों की सौम्यता में शान्ति पा गया।

उसने आखिरी बार फिर प्रणाम किया श्रौर एक गहरा निःश्वास लेकर उठा।

स्कूटर का ड्राइवर भी दौड़कर अपनी सीट पर जा बैठा श्रौर गाड़ी स्टार्ट करते हुए बोला, 'क्या आपका पण्डित जी के साथ नज़दीक का रिश्ता था?'

'हां भाई, बड़े नज़दीक का रिश्ता था, वे मेरे वालिद जैसे ही थे।'

स्कूटर वाले ने भी बड़ी अदब से अपना सिर झुकाया श्रौर उसकी गति तेज़ कर दी। देखते-देखते स्कूटर हवा से बातें करने लगा।

❖ ❖ ❖